अपनी योनिमें नहीं पैदा होते अर्थात् देव मरकर फिर तुरन्त देवयोनिमें नहीं पैदा हो सकता। इस प्रकार नारक जीव मरकर तुरन्त नरकमें नहीं पैदा होता। हाँ एक दो जन्म दूसरी गतियोंमें बिताकर फिर देव या नरक-योनिमें पैदा हो सकते हैं इसी तरह देव मरकर तुरन्त नरकयोनिमें नहीं जाता और नारक जीव मरकर तुरन्त देव-योनिमें नहीं पैदा हो सकता

दसहा जियाण पाणा, इंदि-उससाउ-जोगबलरूवा। एगिंदियसु चउरो, विगलेसु छ सत्त अट्ठेव ॥ ४२॥

(जियाण) जीवोंको (दसहा) दस प्रकारके (पाणा) प्राण होते हैं।—(इंदि-उससाउ-जोगबलरूवा) (५) इन्द्रिय, श्वासोच्छ्वास, आयु और योगबलरूप, तीनबल (एगिंदियसु) एकेन्द्रियोंको (चउरो) चार प्राण हैं, (विगलेसु) विकलेन्द्रियोंको (छ सत्त अट्ठेव) छह, सात और आठ ॥ ४२ ॥

भावार्थ—प्राणोंकी संख्या दस है।—पाँच इन्द्रियाँ, श्वासोच्छ्वास, आयु, मनोबल वचनबल और कायबल इन दस प्राणोंमेंसे चार-त्वचा, श्वासोच्छ्वास, आयु और कायबल एकेन्द्रिय जीवोंको होते हैं। द्वीन्द्रिय जीवोंको छह प्राण-त्वचा, रसना (जीभ), श्वासोच्छ्वास, आयु, कायबल और वचनबल; त्रीन्द्रिय जीवोंको सात प्राण-त्वचा, जीभ, नाक, श्वासोच्छ्वास, आयु, कायबल और वचनबल; चतुरिन्द्रिय जीवोंको आठ प्राण-पूर्वोक्त सात, और आँख

असन्नि-सन्नि-पंचिं, दिएसु नव दस कमेण बोधव्वा। तेहिं सह विप्पओगो, जीवाणं भण्णए मरणं ॥ ४३॥

( असन्नि–सन्नि–पंचिंदिएसु ) असंज्ञी पञ्चेन्द्रिय तथा संज्ञी पञ्चेन्द्रिय जीवोंको ( कमेण ) क्रमसे ( नव दस ) नव र दस प्राण ( बोधवा ) जानना ( तेहिं सह ) उनके साथ ( विप्पओगो ) विप्रयोग–वियोग, ( जीवाणं ) जीवोंका रणं ) मरण ( भण्णए ) कहलाता है ॥ ४३ ॥

भावार्थ—असंज्ञी पञ्चेन्द्रियोंको त्वचा, जीभ, नाक, आँख, कान, श्वासोच्छ्वास, आयु, कायबल और वचनबल ये प्राण होते हैं और संज्ञी पञ्चेन्द्रियोंको पूर्वोक्त नव और मनोबल, ये दस प्राण होते हैं जिनको जितने प्राण कहे उन प्राणोंके साथ वियोग होना ही उन जीवोंका मरण कहलाता है देव, नारक, गर्भज तिर्यञ्च तथा गर्भज ये संज्ञी पञ्चेन्द्रिय कहलाते हैं सम्मूर्छिम तिर्यञ्च और सम्मूर्छिम मनुष्य, असंज्ञी पञ्चेन्द्रिय कहलाते हैं र मनुष्योंको मनोबल और वाकबल नहीं है, इसलिये उनके आठ प्राण, और, श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति पूर्ण न कारण साढा सात प्राण होते हैं

अणोरपारे, ससारे सायरमि भीममि । पत्तो अणतखुत्तो, जीवेहिं अपत्तधम्मेहिं ॥ ४४ ॥

अपत्तधम्मेहिं ) नहीं पाया है धर्म जिन्होंने ऐसे ( जीवेहिं ) जीवोंने ( अणोरपारे ) आर–पार–रहित–आदि–त–रहित ( भीमंमि ) भयङ्कर ( संसारे सायरमि ) संसाररूप समुद्रमें ( एवं ) इस प्रकार–प्राण–वियोग–रूप मरण णंतखुत्तो ) अनन्त बार ( पत्तो ) प्राप्त किया ॥ ४४ ॥

भावार्थ—संसारका आदि नहीं है, न अन्त है। अनन्तवार जीव मर चुके हैं और आगे मरेंगे सुदैवसे यदि उन्हें धर्मकी प्राप्ति हुई तो जन्म-मरणसे छुटकारा होगा

तह चउरासी लक्खा, संखा जोणीण होइ जीवाण । पुढवाईण चउण्ह, पत्तेय सत्त सत्तेव ॥ ४५ ॥

( जीवाणं ) जीवोंकी ( जोणीण ) योनियोंकी ( संखा ) संख्या ( चउरासी लक्खा ) चौरासी लाख ( होइ ) है ( पुढवाइण चउण्ह ) पृथ्वीकाय आदि चारकी प्रत्येककी योनि-संख्या ( सत्त सत्तेव ) सात सात लाख है ॥ ४५ ॥

भावार्थ—जीवोंकी चौरासी लाख योनियाँ हैं, यह बात प्रसिद्ध है। उसको इस प्रकार समझना चाहिये—पृथ्वीकायकी सात लाख, अप्कायकी सात लाख, तेजःकायकी सात लाख और वायुकायकी सात लाख योनियाँ हैं, सबको मिला कर अट्ठाईस लाख हुईं

प्र०—योनि किसको कहते हैं ? उ०—पैदा होनेवाले जीवोंके जिस उत्पत्ति-स्थानमें वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श, ये चारों समान हों, उस उत्पत्ति-स्थानको उन सब जीवोंकी एक योनि कहते हैं

दस पत्तेयतरूण, चउदस लक्खा हवंति इयरेसु। विगलिंदियेसु दो दो, चउरो पंचिंदितिरियाण ॥४६॥

( पत्तेयतरूणं ) प्रत्येक वनस्पतिकायकी ( दस ) दस लाख योनियाँ हैं, ( इयरेसु ) प्रत्येक वनस्पतिकायसे इतर-साधारण वनस्पतिकायकी ( चउदस लक्खा ) चौदह लाख ( हवंति ) हैं, ( विगलिंदिएसु ) विकलेन्द्रियोंकी ( दो दो ) दो दो लाख हैं, ( पंचिंदितिरियाणं ) पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्चोंकी ( चउरो ) चार लाख हैं ॥ ४६ ॥

भावार्थ—प्रत्येक वनस्पतिकायकी दस लाख; साधारण वनस्पतिकायकी चौदह लाख; द्वीन्द्रियकी दो लाख; त्रीन्द्रियकी दो लाख; चतुरिन्द्रियकी दो लाख और पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्चोंकी चार लाख योनियाँ हैं

**चउरो चउरो नारय,-सुरेसु मणुआण चउदस हवंति। संपिंडिया य सव्वे, चुलसी लक्खाउ जोणीणं॥४७॥**

(नारय सुरेसु) नारक और देवोंकी (चउरो चउरो) चार चार लाख योनियाँ हैं; (मणुआण) मनुष्योंकी (चउदस) चौदह लाख (हवंति) हैं; (सव्वे) सब (संपिंडिया) इकट्ठी की जायँ—मिलाई जायँ तो (जोणीणं) योनियोंकी संख्या (चुलसी लक्खाउ) चौरासी लाख होती है ॥ ४७ ॥

भावार्थ—नारक जीवोंकी चार लाख, देवोंकी चार लाख और मनुष्योंकी चौदह लाख योनियाँ हैं योनियोंकी सब संख्या मिलानेपर चौरासी लाख होती है

**सिद्धाण नत्थि देहो,न आउ कम्मं न पाण जोणीओ।साइ-अणंता तेसिं,ठिई जिणिंदागमे भणिया॥४८॥**

(सिद्धाण) सिद्ध जीवोंको (देहो) शरीर (नत्थि) नहीं है, (न आउ कम्मं) आयु और कर्म नहीं है, (न पाण जोणीओ) प्राण और योनि नहीं है, (तेसिं) उनकी (ठिई) स्थिति (साइ अणंता) सादि और अनन्त है; यह बात (जिणिंदागमे) जैन सिद्धान्तमें (भणिया) कही गई है ॥ ४८ ॥

भावार्थ—सिद्ध जीवोंको शरीर नहीं है इसलिये आयु और कर्म भी नहीं है, आयुके न होनेसे प्राण और योनि

भी नहीं है, प्राणके न होनेसे मृत्यु भी नहीं है। उनकी स्थिति सादि-अनन्त है अर्थात् जब वे लोकके अग्रभागपर अपने स्वरूपमें स्थित हुए, यह समय उनकी स्वरूप-स्थितिका आदि है तथा फिर वहाँसे च्युत होना नहीं है इसलिये स्वरूप-स्थिति अनन्त है। यह बात जैन सिद्धान्तमें कही गई है ॥ ४८ ॥

काले अणाइनिहणे, जोणीगहणम्मि भीसणे इत्थ। भमिया भमिहिंति चिरं,जीवा जिणवयणमलहंता ४९

( अणाइ निहणे ) आदि और अन्त-रहित अर्थात् अनादि-अनन्त ( काले ) कालमें ( जिणवयणं ) जिनेन्द्र भगवान्के उपदेशरूप वचनको ( अलहंता ) न पाये हुए ( जीवा ) जीव, ( जोणी गहणंमि ) योनियोंसे क्लेशरूप ( भीसणे ) भयङ्कर ( इत्थ ) इस संसारमें ( चिरं ) बहुत काल तक ( भमिया ) भ्रमण कर चुके और ( भमिहिंति ) भ्रमण करेंगे

भावार्थ—चौरासी लाख योनियोंके कारण दुःखदायक तथा भयङ्कर इस संसारमें, जिनेन्द्र भगवान्के बतलाये हुए मार्गको न पाये हुए जीव, अनादि कालसे जन्ममरणके चक्करमें फँसे हुए हैं तथा अनन्त कालतक फँसे रहेंगे

ता संपइ संपत्ते, मणुअत्ते दुलहे वि सम्मत्ते । सिरिसंतिसूरिसिट्ठे, करेह भो उज्जमं धम्मे ॥ ५० ॥

( ता ) इसलिये ( संपइ ) इस समय ( दुलहे ) दुर्लभ ( मणुअत्ते ) मनुजत्व-मनुष्यजन्म और ( सम्मत्ते ) सम्यक्त्व ( संपत्ते ) प्राप्त हुआ है सो ( सिट्ठे ) शिष्ट-सज्जन पुरुषोंसे सेवित ऐसे ( धम्मे ) धर्ममें ( भो ) अहोभव्यप्राणियो ! ( उज्जमं ) उद्यम-पुरुषार्थ ( करेह ) करो, ऐसा ( सिरिसंतिसूरि ) श्रीशान्तिसूरि उपदेश देते हैं ॥ ५० ॥

भावार्थ—जब कि संसार भयङ्कर है और चौरासीलाख योनियोंके कारण उससे पार पाना मुश्किल है और

उचित सामग्री—मनुष्य—जन्म और सम्यक्त्व—सच्ची श्रद्धाभी प्राप्त हुई है इसलिये हे भव्य जीवो! प्रमाद न करके, महापुरुषोंने जिस धर्मका सेवन किया है उसका तुम भी सेवन करो; क्योंकि विना धर्मकी सेवा किये तुम जन्म—मरण—के जञ्जालसे नहीं छूट सकोगे

**एसो जीववियारो, सखेवरुईण जाणणाहेउ। संखित्तो उद्धरिओ, रुद्दाओ सुयसमुद्दाओ ॥ ५१ ॥**

(संखेवरुईण) सङ्क्षेपरुचियोंके—अल्पमतियोंके (जाणणा हेउं) जाननेकेलिये (रुद्दाओ) रुद्र—अतिविस्तृत (सुयसमुद्दाओ) श्रुतसमुद्रसे (एसो) यह (जीववियारो) जीवविचार (संखित्तो) सङ्क्षेपसे (उद्धरिओ) निकाला गया ॥५१॥

भावार्थ—सिद्धान्तोंमें जीवोंके भेदआदि विस्तारसे कहे गये हैं इसलिये अल्प बुद्धिवाले लाभ नहीं उठा सकते; उनके जाननेकेलिये सङ्क्षेपमें यह "जीवविचार" सिद्धान्तके अनुसार बनाया गया है, इसके बनानेमें अपनी कल्पनाको स्थान नहीं दिया गया

## जीवविचारसार्थ समाप्तः ।

## ॥ अथ नवतत्त्वप्रकरणप्रारंभः ॥

ध्यात्वा नवपदीं भक्त्या, नवतत्त्वानां विवरण, बालानां सुखबोधाय, क्रियते लोकभाषया ॥ १ ॥

जीवाऽजीवापुण्ण पावाऽसवसंवरोय निज्जरणा । बंधोमुक्खोय तहा नवतत्ता हुंति नायव्वा ॥ १ ॥

( जीवा ) जीवतत्त्व १ द्रव्य और भावप्राणको धारण करनेवाला ( अजीवा ) ज्ञान-चेतनासें रहित सो अजीव तत्त्व २ ( पुण्णं ) शुभ फलका जो भोगना यह पुण्य तत्त्व ३ ( पावा ) अशुभ फलको जो भोगना यह पापतत्त्व ४ ( आसव ) जो शुभाशुभ कर्मका आना यह आस्रवतत्त्व ५ कहलाता है ( संवरो ) जो शुभाशुभ कर्मको रोकना यह संवरतत्त्व ६ कहलाता है। ( य ) और ( निज्जरणा ) जो आत्मध्यानसें शुभाशुभ दोनुं कर्मको बालके भस्मीभूत करके सर्वथा नही लेकीन देससें हटादेना यह निर्जरातत्त्व ७ ( बंधो ) जो शुभाशुभ कर्मका खीरनीरकी तरह आत्मप्रदेशकी साथ बंधहोना यह बंधतत्त्व ८ ( मुक्खो ) सर्वथा कर्मोसें जो मुक्तहोना सो मोक्षतत्त्व ९ ( य ) फिर ( तहा ) तेसे ( नव ) नव ( तत्ता ) तत्त्व याने रहस्य ( हुंति ) है ( नायव्वा ) जानना ॥ १ ॥

चउदसचउदसबायालीसा बासीयहुतिबायाला । सत्तावन्नबारस चउनवभेयाकमेणेसिं ॥ २ ॥

( चउदस ) जीवतत्त्व १ का चौदह भेद ( चउदस ) अजीवतत्त्व २ का भी चौदह भेद ( बायालीसा ) पुण्यतत्त्व ३

के बयालीस मेद ( पाईाय ) पापतत्त्व ४ के व्यासी भेद ( हुति ) है ( बाबाला ) आश्रवतत्त्व ५ के बयालीस भेद है ( सत्तावन ) संवरतत्त्व ६ के सत्तावन भेद ( बारस ) निर्जरातत्त्व ७ के बारह भेद ( चउ ) बंधतत्त्व ८ के चार भेद ( नव ) और मोक्षतत्त्व ९ का नव ( भेया ) भेद है ( कमेणेसिं ) अनुक्रमसें नवे तत्त्वका सब मिलकर २७६ भेद है ॥२॥

एगविहदुविहतिविहा, चउव्विहापंचछव्विहाजीवा । चेयणतसइयरेहिं, वेयगई करणकाएहिं ॥ ३ ॥

( एगविह ) चेतना लक्षणसें सब जीवो एक प्रकारे है ( दुविह ) त्रस और स्थावरपणेसे जीवोंके दो भेद है (तिविहा) स्त्रीवेद पुरुषवेद और नपुंसकवेदसें जीवोंके तिन भेद है ( चउविहा ) देव मनुष्य तिर्यंच और नारक इसप्रकारसें जीव चार तरहका ( पंच ) एकेन्द्रि आदिसें जीव पाँच तरहका ( छव्विहा ) पृथ्वी आदि लेकर छे तरहका ( जीवा ) जीव है ( चेयण ) ज्ञानादि चेतना सहित ( तस ) त्रस हलते चलते सो ( इयरेहिं ) इतर स्थिर रहे सो स्थावर ( वेय ) तीन वेद ( गई ) चार गति ( करण ) इंद्री पाँच ( काएहिं ) काया छ ॥ ३ ॥

एगिंदियसुहुमियरा सन्नियरपणिंदियायसबितिचउ । अपजत्तापज्जत्ता कमेणचउदसजियठाणा ॥ ४ ॥

( एगिंदिय ) एकेन्द्रि जीवोंके दो भेद है ( सुहुमियरा ) एक सूक्ष्म और दुसरा बादर ( सन्नि ) मन सहित ( इयर ) दुसरा असन्नि मन रहित ऐसे ( पणिंदियाय ) पंचेन्द्रिके दो भेद है ( स ) सह पूर्वका चारकी साथ ( बि ) बेइंद्रीका एक भेद ( ति ) तेइंद्रीका एक भेद ( चउ ) चौरिंद्रीका एक भेद यह तीन मिलानेसें सात हुवा ( अपजत्तापज्जत्ता ) यह

सात अपर्याप्ता और दुसरा सात पर्याप्ता (कमेणचउदस) अनुक्रमसें ऐसे सब मिलकर चौदह (जिय) जीवोंका (ठाणा) स्थान याने भेद है ॥ ४ ॥

नाणचदसणचेव चरित्तचतवोतहा । वीरियउवओगोय एयंजीवस्सलक्खण ॥ ५ ॥

(नाण) ज्ञान आठ प्रकारे पाँच ज्ञान सम्यक्त्व आसरे और तीन अज्ञान मिथ्यात्व आसरे (च) और (दसणं) दर्शनका चार भेद (चेव) निश्चे (चरित्त) चारीत्रका सात भेद सामायक आदि निश्चय व्यवहार (च) फिर (तवो) तपके बारह भेद (तहा) तेसेही (वीरियं) वीर्य दो प्रकारके (उवओगो) उपयोगके बारह भेद (य) और (एयं) ये (जीयस्स) जीवका (लक्खणं) लक्षण है ॥ ५ ॥

आहारसरीरइंदिय पज्जत्तीआणपाणभासमणे । चउपचपचछप्पिय इगविगलासन्निसन्नीण ॥ ६ ॥

(आहार) आहारपर्याप्ति १ (सरीर) शरीरपर्याप्ति २ (इंदिय) इंद्रियपर्याप्ति ३ (पज्जत्ती) ऐसे तीन पर्याप्ति (आणपाण) स्वासोस्वास ४ (भास) भाषा ५ (मणे) मनपर्याप्ति ६ (चउ) आहारादि चार (पच) मन छोडकर पाँच (छप्पिय) मन सहित संपूर्ण छे पर्याप्ति (एग) एक इंद्रीको चार (विगला) विगलेंद्रीको मन छोडकर पाँच (असन्नि) असंनी पंचेन्द्रिको मन छोडके पांच (सन्नीणं) संनी पंचेन्द्रिको छे है ॥ ६ ॥ अब जो इस अपनी अपनी पर्याप्ति पूरी करके मरे सो जीव पर्याप्ता और बिना पुरी कीए मरे सो जीव अपर्याप्ता कहलाता है ॥

**पणिंदियतिबलूसा—साऊदसपाणचउछसगअट्ठ । इगदुतिचउरिंदीण असन्निसन्नीणनवदसय ॥ ७ ॥**

(पणिंदिय) पाँच इंद्रियों (तिबल) मनादि तीन बल (ऊसास) स्वासोस्वास (आऊ) आयु (दस) ऐसे दस (पाण) प्राण है (चउ) स्पर्शनेंद्रिय कायबल स्वासोस्वास और आयु ऐसे चार (छ) पूर्वका चारकी साथ रसना और वचन ऐसे छे (सग) पूर्वका छेकी साथ नासीका ऐसे सात, (अट्ठ) आठ प्राण, पूर्वका सातकी साथ चक्षु (इग) एकेंद्रिको पूर्वका चार (दु) बेइंद्रीको पूर्वका छे (ति) तेइंद्रिको पूर्वका सात (चउरिंदीण) चौरिंद्रीको पूर्वका आठ (असन्नि) असंनी पंचेंद्रिको (सन्नीणं) और संनी पंचेन्द्रिको (नवदसय) अनुक्रमसें नव और दश प्राण जान लेना जैसेकी पूर्वका आठकी साथ श्रोत्र मिलानेसें नव और नवकी साथ मन मिलानेसें दश । चार भावप्राण तो सबकाही समान है ॥ ७ ॥ इति जीवतत्त्वम् ॥

**धम्माऽधम्माऽगासा तियतियभेयातहेवअद्धाय । खधादेसपएसा परमाणुअजीवचउदसहा ॥ ८ ॥**

(धम्मा) धर्मास्तिकाय (अधम्मा) अधर्मास्तिकाय (आगासा) और आकाशास्तिकाय (तियतिय) प्रत्येक प्रत्येकका खधादि तीन तीन (भेया) भेद है ऐसे नव (तहेव) तेसेही (अद्धाय) कालका एक भेद इस प्रकारसे पूर्वका नव और कालका १ सब मिलकर दश हुआ सो अरूपी है (खंधा) और खंध (देस) देश (पएसा) प्रदेश (परमाणु) परमाणु यह चार पुद्गलका रूपी कहा (अजीव) रूपी अरूपी दोनु मिलकर अजीवका (चउदसहा) चौदह भेद है ॥ ८ ॥

धम्माऽधम्मापुग्गल नहकालोपंचहुंतिअजीवा । चलणसहावोधम्मो थिरसठाणोअहम्मोय ॥ ९ ॥

(धम्माऽधम्मा) धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय (पुग्गल) पुद्गलास्तिकाय (नह) आकाशास्तिकाय (कालो) और काल (पंच) यह पांच (हुंति) है (अजीवा) अजीव द्रव्य (चलणसहावो) चलन स्वभावगुणवाला (धम्मो) धर्मास्तिकाय है (थिरसठाणो) और स्थिरस्वभावगुणवाला (अहम्मोय) एक अधर्मास्तिकाय है ॥ ९ ॥

अवगाहोआगास पुग्गलजीवाणपुग्गलाचउहा । खधादेसपएसा परमाणुचेवनायवा ॥ १० ॥

(अवगाहो) अवकाश स्वभावगुणवाला (आगासं) आकाशास्तिकाय है, वह (पुग्गल) पुद्गलको (जीवाण) और जीवको अवकाश देता है (पुग्गला) पुद्गलके (चउहा) चार भेद है (खंधा) खंध (देस) देश (पएसा) प्रदेश (परमाणु) और परमाणु ऐसे (चेव) निश्चे (नायवा) जानना ॥ १० ॥

सहंधयारउज्जोय पभाछायातवेहिआ । वण्णगंधरसाफासा पुग्गलाणंतुलक्खण ॥ ११ ॥

(सद्द) जीव शब्दादि तीन (अंधयार) अंधकार (उज्जोय) प्रकाश (पभा) ज्योति (छाया) छाया (तवेहिआ) सूर्यका तापवा (वण्ण) पांचोही वर्ण (गंध) दोनु गन्ध (रसा) पांचरस (फासा) आठ स्पर्श (पुग्गलाणंतु) पुद्गलका एसे (लक्खण) लक्षण है ॥ ११ ॥

एगाकोडिसतसट्ठि लक्खासचहुत्तरीसहस्साय । दोयसयासोलहिया आवलियाइगमुहुत्तम्मि ॥ १२ ॥

( एगाकोडि ) एक क्रोड ( सतसठिलख्खा ) सडसठ लाख ( सत्तहुत्तरीसहस्साय ) सित्योतर हजार ( दोयसयासोळविया ) दोसो सोळह अधिक ( आवळिया ) १६७७७२१६ आवलिका ( हुग ) एक ( मुहुत्तम्मि ) मुहूर्तके विषे होती है ॥१२॥

समयावलीमुहुत्तं दीहापख्खायमासवरिसाय। भणिओपलिआसागर उस्सप्पिणीसप्पिणीकालो ॥१३॥

( समय ) समय, अतिसूक्ष्म काळको समय कहते है ऐसे असंख्य समयकी ( आवळी ) एक आवलिका होती है ( मुहुत्तं ) दो घडीका मुहूर्त मुहूर्तकाळका प्रमाण आवलीकी संख्यासें पूर्वकी चारकी गाथासें जाणलेना ( दीहा ) ऐसे तीस मुहूर्तका एक अहोरात्री दिन ( पख्खा ) ऐसे पंद्रह दिनका एक पक्ष ( य ) और ( मास ) ऐसे दो पक्षका एक मास ( वरिसा ) ऐसे बारह मासका एक वर्ष ( य ) और ( भणिओ ) कहा है ( पलिआ ) ऐसे असंख्य वर्षका कूपदृष्टांतकरके एक पल्योपम, ऐसे दश कोडाकोडी पल्योपमका ( सागर ) एक सागरोपम, ऐसे दश कोडाकोडी सागरोपममिलनेसें एक ( उस्सप्पिणी ) उत्सर्पिणी और ऐसे दश कोडाकोडी सागरोपमकी एक ( सप्पिणी ) अवसर्पिणी होती है ( कालो ) ऐसे उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी मिळकर २० कोडाकोड सागरका एक कालचक्र और ऐसे अनंते काळचक्र जानेपर एक पुद्गल परावरतन होता है। ऐसा अनंता पुद्गल परावर्तन होचुके और आगे होवेंगे इति काळद्रव्यका मान कहा ॥१३॥

परिणामिजीवमुत्त सपएसापगखित्तकिरिआय । णिच्चकारणकत्ता सव्वगयइयरअप्पवेसे ॥ १४ ॥

( परिणामि ) छ द्रव्यमें परीणामी कितना और अपरीणामी कितना निश्चयनयसें तो छेही द्रव्य परिणामी है और

व्यवहारनयसें तो एक जीव दुसरा पुद्गल यह दो परिणामी बाकीके चार अपरिणामी है १ (जीव) यह छ द्रव्यमें एक जीवद्रव्य चेतन है शेष पांच द्रव्य अजीव अचेतन्य है २ (मुत्तं) यह छे द्रव्यमें एक पुद्गल जो है वह मूर्त्तिमंत है बाकीके पाँच द्रव्य अमूर्त्त अरूपी है (सपएसा) यह छे द्रव्यमें पाँच द्रव्यस प्रदेशी है और एक कालद्रव्य अप्रदेशी है (एग) यह छे द्रव्यमें धर्म अधर्म और आकाश ये तीन द्रव्य एक है शेष तीन अनेक है (खित्त) यह छ द्रव्यमें एक आकाश द्रव्य जो है वह क्षेत्र है शेष पाँच क्षेत्री है (किरिआय) इस छे द्रव्यमें जीव और पुद्गल यह दो द्रव्य सक्रिय है शेष चारद्रव्य अक्रिय है (निच्चं) ये छे द्रव्यमें व्यवहारसें तो धर्म अधर्म आकाश और काल यह चार नित्य है बाकीके दो द्रव्य अनित्य है और निश्चयसें छेही द्रव्य नित्य है (कारण) जीवको छोडकर पाँच द्रव्य कारण है और जीवद्रव्य अकारण है (कत्ता) ये छे द्रव्यमें जीव तथा पुद्गल व्यवहारसें कर्त्ता बाकीके चार अकर्ता (सव्वगय) ये छ द्रव्यमें एक आकाशद्रव्य लोकालोक व्यापक है और बाकीके पाँच द्रव्य लोकव्यापी है (इयर) इतर (अप्पवेसे) कोई द्रव्य कोईसें मिले नहीं ॥ १४ ॥ इति अजीवतत्त्वम् ॥

साउच्चगोअमणुदुग सुरदुगपंचिंदिजाइपणदेहा । आइतितणुणुवगा आइमसंघयणसंठाणा ॥ १५ ॥

(सा) शाता वेदनी कर्म १ (उच्चगोअ) उंच गोत्र कर्म २ (मणुदुग) मनुष्यगति ३ और मनुष्यानुपूर्वी ४ (सुरदुग) देवगति ५ और देवानुपूर्वी ६ (पंचिंदिजाइ) पंचेन्द्रि जातीनाम कर्म ७ (पणदेहा) औदारिकादि शरीर पाँच

१२ ( आइतितणु ) आदिके तीन शरीरका ( उवंगा ) अंगोपाग १५ ( आइमसंघयणसंठाणा ) आदि वज्ररिषभनाराच संघयण १६ और प्रथम संस्थान समचोरस १७ ॥ १५ ॥

वण्णचउक्कागुरुलहु परघाऊसासआयवुज्जोय। सुभखगइनिमिणतसवस सुरनरतिरियाउतित्थयर ॥१६॥

( वण्णचउक्क ) शुभवर्णादिचार २१ ( अगुरुलहु ) अगुरुलघु २२ ( परघा ) पराघातनाम कर्म २३ ( ऊसास ) श्वासोश्वास नामकर्म २४ ( आयव ) आतप नामकर्म २५ ( उज्जोयं ) उद्योतनामकर्म २६ ( सुभखगइ ) शुभविहायोगति जिस कर्मके उदयसें जीवकी हंससमान चाली हो २७ ( निमिण ) निर्माण नामकर्म २८ ( तसदस ) त्रस दशक ३८ इस दशकेका भेद आगेकी गाथासें कहेंगे ( सुर ) देवआयु नामकर्म ३९ ( नर ) मनुष्यआयु नामकर्म ४० ( तिरियाउ ) तिर्यंचआयु नामकर्म ४१ ( तित्थयरं ) और तीर्थंकरनामकर्म ४२ ॥ १६ ॥

तसबायरपज्जत्त पत्तेयथिरसुभंचसुभगच। सुस्सरआइज्जजस तसाइदसगइमहोइ ॥ १७ ॥

( तस ) त्रसनामकर्म १ ( बायर ) बादरनामकर्म २ ( पज्जत्त ) पर्याप्तनामकर्म एक लब्धि पर्याप्ता दुजाकरणपर्याप्ता ऐसे दो भेद ३ ( पत्तेय ) प्रत्येकनामकर्म ४ ( थिर ) स्थिरनामकर्म ५ ( सुभं ) शुभनामकर्म ६ ( च ) और ( सुभगं ) सौभाग्यनामकर्म ७ ( च ) और ( सुस्सर ) सुस्वरनामकर्म जिसका स्वर कोकिलाकी तरह मधुर हो ८ ( आइज्ज ) आदेयनामकर्म ९ ( जसं ) यशकीर्तिनामकर्म १० ( तसाइ ) त्रस आदिक ( दसग ) दशक ( इमंहोइ ) इस प्रकारसें है ॥ १७ ॥ इतिपुण्यतत्त्वम् ॥

नाणतरायदसग नवधीयनीयसायमिच्छत्त । थावरदसनरयतिग कसायपणवीसतिरियदुग ॥ १८ ॥

(नाण) पाँच ज्ञानावरणी मतिज्ञानावरणी १ श्रुतज्ञानावरणी २ अवधिज्ञानावरणी ३ मनःपर्ययज्ञानावरणी ४ और केवल ज्ञानावरणी ऐसे पाँच (अतराय) अन्तराय दानान्तराय १ लाभान्तराय २ भोगान्तराय ३ उपभोगान्तराय ४ और वीर्यान्तराय यह पांच अन्तराय (दसग) ऐसे दश भेद कहे (नवबीये) और नव दुसरा दर्शनावरणी कर्मके निद्रा १ निद्रानिद्रा २ प्रचला ३ प्रचलाप्रचला ४ थिणद्धी ५ चक्षुदर्शनावरणी ६ अचक्षुदर्शनावरणी ७ अवधिदर्शनावरणी ८ और केवलदर्शनावरणी ९ ऐसे नव और पूर्वकादशमिलकर ओगुणीस (नीय) निचगोत्र २० (असाय) असातावेदनीकर्म २१ (मिच्छत्त) मिथ्यात्व मोहनीनामकर्म २२ (थावर) स्थावरको (दस) दशको इस दशकेका भेद आगे कहेंगे ३२ (नरयतिग) नरकत्रिक नरकगती नरकानुपूर्वी और नरक आयु ऐसे तीन ३५ (कसायपणवीस) कशाय पचीस सो देखलाते है अनन्तानुबंधी आदि क्रोधके चार तथा अनन्तानुबंधि आदि मानके चार फिर अनन्तानुबंधि आदि मायाके चार और अनन्तानुबंधी आदि लोभके चार यह सोल कषाय अब नवनो कषाय कहते हैं हास्य १ रति २ अरति ३ शोक ४ भय ५ दुर्गंछा ६ स्त्रीवेद ७ पुरुषवेद ८ नपुंसकवेद ९ पूर्वके सोल कषाय और यह नव नोकशाय सब मील २५ तथा पूर्वके ३५ सब मिल साठ (तिरियदुगं) और तिर्यंचद्विक इस लिये तिर्यंचगति ६१ और तिर्यंचानुपूर्वी ६२ ॥ १८ ॥

इगबितिचउजाईओ कुखगइउवघायहुतिपावस्स । अपसत्थवण्णचउ अपढमसंघयणसठाणा ॥ १९ ॥

( इग ) एकेन्द्रिजाति ( बि ) बेइन्द्रिजाति ( ति ) तेरिन्द्रीजाति ( चउ ) और चोरिन्द्रिजाति ( जाईओ ) ऐसे चार जाति नामकर्म यह सब मिलके छासठ ( कुखगइ ) अशुभ विहायोगति नामकर्म इस नामकर्मसें जीव गधेकी नाई चले सो १७ ( उवघाय ) उपघात नामकर्म १८ ( इतिपावस्स ) यह सब पापके भेद है ( अपसत्थवण्णचउ ) अशुभवर्णादि चार ७२ ( अपढमसंघयणसंठाणा ) प्रथमका संघयनको छोडकर ऋषभनाराच १ नाराच २ अर्धनाराच ३ कीलीका ४ और सेवठा यह पांच संघयन और प्रथमका संस्थान छोडकर न्यग्रोध १ सादि २ कुब्ज ३ वामन ४ और हुंडक यह पांच संस्थान सब मिलकर पापतत्त्वका ब्यासी भेद हुआ ॥ १९ ॥

## थावरसुहुमअपज्ज साहारणमथिर मसुभदुभगाणि । दुस्सरणाइज्जजस थावरदसगविवज्जत्थ ॥ २० ॥

( थावर ) स्थावर नामकर्म १ ( सुहुम ) सूक्ष्म नामकर्म २ ( अपज्जं ) अपर्याप्ति नामकर्म ३ ( साहारणं ) साधारण नामकर्म ४ ( अथिर ) अस्थिर नामकर्म ५ ( असुभ ) अशुभ नामकर्म ६ ( दुभग्गाणि ) दुर्भाग्य नामकर्म ७ ( दुस्सर ) दुस्वर नामकर्म ८ ( अणाइज्ज ) अनादेय नामकर्म ९ ( अजसं ) अपयश नामकर्म १० ( थावरदसगंविवज्जत्थं ) यह स्थावरको दशको त्रससे विप्परित जान लेना ॥ २० ॥इतिपापतत्त्वम् ॥

## इंदिअकसायअव्वय जोगापचचउपंचतिन्निकमा । किरिआओपणवीस इमाओताओअणुक्कमसो ॥२१॥

( इंदिअ ) इन्द्रियो पांच ( कसाय ) क्रोधादि कषाय च्यार ( अव्वय ) प्राणातिपातादि अव्रत पाँच ( जोगा ) मनादि

योग तीन (पंच) पाँच (चउ) चार (पण) पाँच (तिन्नी) तीन (कमा) अनुक्रमसें जानलेना (किरिआओपणवीसं) क्रिया पंचीश (इमाओताओअणुक्कमसो) यह पचीस क्रियाको अनुक्रमसें कहते है ॥ २१ ॥

**काइयअहिगरणीआ पाउसिआपारितावणीकिरिया । पाणाइवायारंभिअ परिग्गहियामायवत्तीय ॥२२॥**

(काइय) कायाको अजतनासें परवायनासो कायिकी क्रिया १ (अहिगरणीआ) जिस क्रियासें जीव नरकादिकका अधिकारि हो उसको अधिकरणिकी क्रिया कहते है जैसे कि शस्त्रआदिकसें जीवोंकी हत्या करना (पाउसिआ) जीव अजीवसें जो द्वेष करना यह प्रद्वेषिकी क्रिया ३ (पारितावणीकिरिया) अपनें जीवको या दुसरा जीवोंको तकलीफ पहुचाना यह पारितापनिकी क्रिया ४ (पाणाइवाय) जो किशी जीवकों प्राणोंसे रहित करना यह प्राणातिपातिकी क्रिया ५ (आरंभिअ) जो खेती आदि आरंभका काम करना सो आरंभिकी क्रिया ६ (परिग्गहिया) जो परिग्रह रखना या परिग्रहपर ममत्व रखना सो परिग्रहकी क्रिया ७ (मायवत्तीअ) जो माया—कपटसें किशीको ठगना सो मायाप्रत्ययिकी क्रिया ८ ॥ २२ ॥

**मिच्छादंसणवत्ती अपच्चक्खाणायदिट्ठिपुट्ठिअ । पाडुच्चिअसामंतो—वणीअनेसत्थियसाहत्थि ॥ २३ ॥**

(मिच्छादसणवत्ती) जिनेंद्रके सिद्धांतसे जो विपरीत एकान्तक्रियारुपी आत्मज्ञानसे हीन वहिरात्मा सम्यक्हीन और दृष्टिरागी जिसको सत्यासत्यका निरणय नहीं सो मिथ्या दर्शनकी क्रिया ९ (अपच्चक्खाणाय) प्रतपचखान नही

करनेसें जो क्रिया लगती है यह अप्रत्याख्यानिकी क्रिया १० (दिट्ठि) जो अशुभ दृष्टीसें देखना, सो दृष्टीकी क्रिया ११ (पुट्ठिअ) सो रागादिकसें कलुषितचित्तकरके स्त्री आदिकके अंगका स्पर्श करना सो स्पृष्टीकी क्रिया १२ (पाडुच्चिअ) सो अपने मनसे स्वपरका बुरा विचारना सो प्रातीत्यकीक्रिया १३ (सामंतोवणीअ) अपना अश्व प्रमुखकी प्रशंसासें हर्ष करना सो अथवा दुध दही घी आदिके भाजन खुला रखनेसें उसमें जो त्रसआदि जीवपडकर मरे उससें लगे सो सामंतोपनिपातीकी क्रिया १४ (नेसत्थि) नैशस्त्रकी क्रिया १५ (साहत्थि) स्वाहस्तिकी क्रिया १६ ॥ २३ ॥

आणव[illegible]णिविआरणिआ अणभोगाअणवकखपच्चइआ। अन्नापओगसमुदा–णपिज्जदोसेरिआवहिआ २४

णे) जो जीव अजीवको जाने लेजानेसें क्रिया लगे उसको आनयनिकी क्रिया कहते है १७ (विआरणिआ) जीवको विदारनेसें विदारणि लगेसो विदारणकी क्रिया १८ (अणभोगा) विना उपयोगसें जो चीज रखना तथा हलने चलनेसें जो क्रिया लगे उसे अनाभोगिकी क्रिया कहते है १९ (अणवकखपच्चइआ) इस लोक [illegible]सें जो विरुद्ध आचरण करना उसे अनवकांक्षप्रत्ययिकी क्रिया कहते है २० (अन्नापओग) दुसरी प्रयोगिकी (समुदाण) समुदायकी क्रिया २२ (पिज्ज) माया और लोभ करनेसें जो क्रिया लगे उसे प्रेमकी क्रिया २ (दोसे) क्रोध और मानसें जो क्रिया लगे उसे द्वेषकी क्रिया कहते है २४ (इरिआवहिआ) रस्ते चल[illegible] व्यापारसें जो क्रिया लगे उसे ईर्यापथिकी क्रिया कहते है २५ पचीसमी क्रिया अप्रमत्तसाधुसेलेके तथा छीपर्यंतको भी लगति है ॥ २४ ॥ इति आश्रवतत्त्वम् ॥

समिईगुत्तिपरीसह जइधम्मोभावणाचरित्ताणि । पणतिदुवीसदसबार पचभेएहिंसगवन्ना ॥२५॥

( समिइ ) समति ( गुति ) गुप्ति ( परीसह ) परिसह ( जइधम्मो ) यतिधर्म ( भावणा ) भावना ( चरित्ताणि ) चारित्र ( पण ) समिति पांच ( ति ) गुप्तितीन ( दुवीस ) परिसह बावीश ( दस ) दशविध यति धर्म ( बारस ) बारह भावना ( पच ) चारित्र पाँच ( भेएहिं ) ऐसे सब मिलके संवरके भेद ( सगवन्ना ) सत्तावन कहे जिसमें दो भेद है एक द्रव्य संवर और दुसरा भावसंवर जो आते हुये नवीनकर्मकोरोकदेना आत्मस्वरूपमे रहकर उसको भावसंवर कहते है और कर्म पुद्गलकी रुकावटको द्रव्यसंवर कहते हैं ॥ २५ ॥

इरियाभासेसणादाणे उच्चारेसमिईसुअ । मणगुत्तिवयगुत्तिकायगुत्तितहेवय ॥ २६ ॥

( इरिया ) यतनापूर्वक रस्तेमें चलना उसको ईर्यासमिति कहते हैं १ (भास) निर्दोष भाषाका जो बोलना उसे भाषास मिति कहते है २ (एसणा) निर्दोष आहारको जो ग्रहण करना सो एषणासमति ३ (दाणे) दृष्टिसे और पुञ्जनीसे प्रमार्जन करके चीजको उपगरणको उठाना और रखना उसको आदाननिक्षेपणसमिति कहते है ४ (उच्चारे) कफ मल मूत्र आदिको जतनापूर्वक परठना उसे पारिष्ठापनिका कहते ( समिई ) पांचसमिति ( सुअ ) यह ५ ( मणगुत्ति ) और मनोगुप्तिके तीन भेद है १ असत्कल्पनावियोग २ समताभावकी और ३ आत्मविचार ६ (वयगुत्ति) वचनगुप्तिजिसके तीन भेद है १ अशुद्ध २ मिश्र और ३ शुद्ध व्यवहार ७ ( कायगुत्तितहेवय ) कायगुप्ति अशुभ करणीसे कायाको गोपरखना ८ ॥ २६ ॥

खुहापिवासासीउण्ह दसाचेलारइत्थिओ । चरिआनिसिहियासिज्जा अक्कोसवहजायणा ॥ २७ ॥

(खुहा) क्षुधापरिसह १ (पिवासा) प्यासको सहन करना यह पिपासा परिसह २ (सी) शीत परिसह ३ (उण्ह) उष्ण परिसह ४ (दसा) डंश परिसह ५ (चेला) अचेलक परिसह ६ (अरइ) अरति परिसह ७ (इत्थिओ) स्त्रीके अंगउपाँगको सराग दृष्टिसें न देखे सो स्त्री परिसह ८ (चरिआ) चलनेका परिसह ९ (निसिहिया) नैषेधिकी इस लिये स्मशान और सिंहकी गुफा आदि स्थानोमें ध्यानके समय नाना प्रकारके कष्टको सहता हुवा भी निषिद्ध न करे सो १० (सिज्जा) संथारेकी भूमी कहांही उंची निची मिलजानेपरभी मुनि उद्वेग न करे सो सज्या परिसह ११ (अक्कोस) आक्रोश इस लिये कोइ गाली देवे तोभी सहन करे १२ (वह) वध इस लिये कोई दुष्ट जीव मुनिको मारे पीटे या जानसें मारडाले सो भी वीतरागी साधु क्रोध न करे १३ (जायणा) याचना परिसह १४ ॥ २७ ॥

अलाभरोगतणफासा मलसक्कारपरीसहा । पन्नाअन्नाणसम्मत्त इअबावीसपरीसहा ॥ २८ ॥

(अलाभ) लाभान्तराय कर्मके उदयसें जो मागने परभी चीज न मिले तोभी समता रखे और विचारे कि अन्तरायकर्मकाउदय है सो अलाभ परिसह १५ (रोग) ज्वरादि अतिरोग आने परभी साधु चिकित्सा करानेकी इच्छाभी न करे किन्तु समभावसे सहनकरे सो रोगपरिसह १६ (तणफासा) तृणस्पर्शपरिसह साधुको तृणआदिको जो संथारो मिले तोभी शात चित्तसें वेदना सहन करे १७ (मल) मलपरिसह इस लिये शरीरपर जो पसीनेसें मेल चढ

जावे तोमी स्नानादिककी इच्छा न करे १८ (सक्कारपरीसहा) सत्कारपरिसह, उत्कर्ष न आवे, स्तुति करणेपर सम-परिणाम रखे १९ (पन्ना) प्रज्ञा इस लिये यदी विद्वत्ता होनेपरभी मुनि घमण्ड न रखे २० (अन्नाण) अज्ञानपरिसह अज्ञानके उदयसें मुनि दुर्ध्यान न करे २१ (सम्मत्तं) सम्यक्त्वपरिसह (इअ) इस प्रकारसें (बावीसपरीसहा) बावीसपरिसह जाणना २२ ॥ २८ ॥

खंतीमद्दवअज्जव मुत्तीतवसंजमेअबोधव्वे । सच्चसोअअकिंचणंच बंभंचजइधम्मो ॥ २९ ॥

(खंती) क्षमा सब प्राणीमात्रपर सम दृष्टी रखे किन्तु यति क्रोधपर क्रोध न रखे १ (मद्दव) मानका त्याग करना उसको मार्दवधर्म कहते है २ (अज्जव) किसीके साथ कपट नहि रखना सो आर्जवधर्म ३ (मुत्ती) निरलोभता ४ (तव) तप जो इच्छाका निरोध करना यही तप ५ (संजमे) सत्तरे प्रकारे संयमका आराधनकरना यही संयम ६ (अ) और (बोधव्वे) जानना (सच्चं) सत्यधर्म ७ (सोअं) मनआदिको पवित्ररखना यह शौचधर्म ८ (अकिंचणं) बाह्य अभ्यन्तर परीग्रहका त्याग सो आकिंचनधर्म ९ (च) और (बंभं) द्रव्यसें और भावसें जो मैथुनका त्याग करना यह ब्रह्मचर्यधर्म १० (जइधम्मो) ऐसे दशप्रकारे यतिधर्म पाले उसको यति कहना योग्य है ॥ २९ ॥

पढममणिच्चमसरणं संसारोएगयायअन्नत्त । असुइत्तंआसवसंवरोअ तहनिज्जरानवमी ॥ ३० ॥

(पढममणिच्च) प्रथम अनित्यभावना इस भावनामें भव्यजीव ऐसा विचारे कि धन यौवन आदि सब पदार्थ अनित्य

है आत्माका मूलधर्म अविनाशी है १ (असरणं) असरण भावना कि मृत्युके समय इस जीवको संसारमें धर्म विना कोई भी शरणभूत नही है एक धर्मही शरण है ऐसा विचारना सो २ (संसारो) संसारभावना इस भावनामें भव्य ऐसा विचारे कि मेरे जीवनें चौराशी लाख योनिमें परिभ्रमण करते अनन्तेकालचक्र होगये है इस संसारमें पिता सो पुत्र और पुत्र सो पिता ऐसा उलट सुलट अनेंकी वेर होता है ऐसा विचारना सो संसार भावना ३ (एगयाय) एकत्व भावना इस भावनामें भव्य ऐसा चिंतवे कि मेरा जीव अकेलाही आये है और अकेलाही आवेंगा सुखदुःख भी अकेलाही भोगेंगो ४ (अन्नत्त) अन्यत्व भावना इसमें भव्य ऐसा विचारे कि मेरा आत्मा अनन्त ज्ञानमयी है और शरीर जड पदार्थ है शरीर आत्मा नहीं है न आत्मा शरीर है ऐसा सदैव विचारे ५ (असुइत्तं) अशुचि भावना यह शरीर खून मांस हड्डी मलमूत्र आदिसें भराहुआ एसा जो विचारना वह अशुचित्व भावना ६ (आसव) आस्रव भावना रागद्वेष और अज्ञान मिथ्यात्व आदिके जोरसें नये नये कर्मका जो आना अर्थात् शुभाशुभका विचार यह आस्रव ७ (संवरोय) संवर भावना शुभाशुभ विचारको छोडकर स्वस्वरूपमें लीन रहना अर्थात् नवीन कर्मको आने नहीं देना यह निश्चय संवर और अकेला अशुभ विचारोंको रोकदेना सो व्यवहार संवर भावना ८ (तह) तैसेही (निज्जरान वमी) नवमी निर्जरा भावना निर्जराके दो भेद है एक सकाम निर्जरा और दुसरी अकाम निर्जरा ९ ॥ २० ॥

लोगसहावोबोही दुल्लहाधम्मस्ससाहगाअरिहा । एआओभावणाओ भावेअव्वापयत्तेण ॥ २१ ॥

(लोगसहावो) दशमी लोकस्वभाव भावना इसमें चौदहराजलोकका स्वरूप विचारना (बोहीदुल्लहा) ११ मी

सम्यक्त्वकी प्राप्ति होनी महोत दुर्लभ है ऐसा विचारना यह बोधिदुर्लभभावना ( धम्मस्स ) बारहमी धर्मभावना इसमें भव्य ऐसा विचारे कि संसारसमुद्रसें पार होनेके लिये जो जिनेश्वरमहाराजने कहा हुआ धर्म है उसका ( साह गाअरिहा ) साधक कहनेवाला अरिहंतादि मिलना दुर्लभ है ( एआओ ) इस प्रकारसें कही हुई ( भावणाओ ) भावनाओ ( भावेअपा ) विचारनी ( पयत्तेणं ) प्रयत्नसें ॥ ३१ ॥

सामाइअत्थपढमं छेओवट्ठावणभवेबीअ । परिहारविसुद्धिअं सुहुमंतहसंपरायच ॥ ३२ ॥

( सामाइ ) सामायिक चारित्रद्रव्य और भावसें ( अत्थ ) इहां ( पढमं ) पहिला है १ ( छेओवट्ठावणंभवेबीअं ) छेदोपस्थापनीयचारित्र दुसरा है २ ( परिहारविसुद्धीअं ) परिहारविशुद्धि चारित्र ३ ( सुहुमंतहसंपरायंच ) फिर चोथा सूक्ष्म संपराय चारित्र ४ यह चारित्र दशमा गुणस्थानवाले मुनिको होता है ॥ ३२ ॥

तत्तोअअहक्खायं खायंसव्वम्मिजीवलोगम्मि । जंचरिऊणसुविहिआ वच्चंतिअयरामरठाणं ॥ ३३ ॥

( तत्तोअअहक्खायं ) उस पीछे पाँचमा यथाख्यात चारित्र ( खायंसव्वम्मिजीवलोगम्मि ) यह चारित्र सब जीवलोगमें प्रसिद्ध है ( जंचरिऊणसुविहिआ ) जिसका सेवन करनेसें सुविहित साधु लोगों ( वच्चंतिअयरामरंठाणं ) अजरामरस्थान कुं पावे है ॥ ३३ ॥ इति संवर तत्त्वम् ॥ ३३ ॥

अणसणमूणोअरिआ वित्तीसंखेवणरसच्चाओ । कायकिलेसोसंलीण—यायबज्झोतवोहोइ ॥ ३४ ॥

( अणसणं ) सर्वथा आहारका त्याग उपवासादिक सो अनशन तप १ ( ऊणोअरिआ ) आहार कमकरना सो ऊनोदरी तप २ ( वित्तीसंखेयणं ) वृत्तिका संक्षेप करना सो वृत्तिसंक्षेप तप ३ ( रसच्चाओ ) विगयका त्याग करना सो रस त्याग तप ४ ( कायकिलेसो ) लोचादि जो कष्ट करना यह कायक्लेश तप ५ ( संलीणयाय ) सब इन्द्रियोंका दमन करना यह संलीनता तप ( बज्झोतवोहोइ ) इस प्रकारसें बाह्य तपके छ भेद कहे ॥ ३४ ॥

पायच्छित्तंविणओ वेयावच्चतहेवसज्झाओ । झाणउस्सग्गोविअ अब्भितरओतवोहोइ ॥ ३५ ॥

( पायच्छित्तं ) जो शुद्ध मनसें गुरु महाराजके पास आलोयणा लेना सो प्रायश्चित तप १ ( विणओ ) विनय तप २ ( वेयावच्चं ) वैयावृत्य तप ३ ( तहेवसज्झाओ )वैसेही स्वाध्याय तप ४ ( झाणं ) ध्यान तप ध्यानका स्वरूप गुरुगमसें धारना ५ ( उस्सग्गोविअ ) और कायोत्सर्ग तप ( काउसग्ग ) ६ ( अब्भितरओतवोहोइ ) ऐसे छ प्रकारसें अभ्यन्तर तप कहा ॥ ३५ ॥

बारसविहंतवोनिज्जराय बंधोचउविगप्पोअ । पयईठिइअणुभागो पएसभेएहिंनायव्वो ॥ ३६ ॥

( बारसविहं ) ऐसे सब मिलकर बारह भेद ( तवो ) तप ( निज्जराय ) निर्जराके लिये है । इति निर्जरातत्त्वम् ( बंधो ) अथ बंधतत्त्व ( चउविगप्पोअ ) चार भेद है ( पयई ) १ प्रकृतिबन्ध ( ठिइ ) स्थितिबन्ध ( अणुभागो ) ३ अनुभागबन्ध ( पएस ) और प्रदेशबन्ध ४ ( भेएहिं ) ऐसे चार भेदसें ( नायव्वो ) जानना ॥ ३६ ॥

पयइसहावोवुत्तो ठिईकालावहारणं । अणुभागोरसोनेओ पएसोदलसंचओ ॥ ३७ ॥

(पयइसहावोवुत्तो) प्रकृतिबन्ध इसलिये कर्मोंका स्वभाव (ठिईकालावहारणं) कर्मोंकी स्थिति–कालका निश्चय यह स्थितिबन्ध २ (अणुभागो) ३ अनुभाग बन्ध सो (रसोनेओ) कर्मोंका रस जानना (पएसो) ४ प्रदेशबन्ध (दलसं चओ) कर्मोंके दलका संचय ॥ १७ ॥

पडपडिहारसिमज्ज हडचित्तकुलालभंडगारीण । जहएएसिंभावा कम्माणविजाणतहभावा ॥ ३८ ॥

(पड) पाटा, जैसे किसीके आंखोंपर बन्धे हुए पाटेके संयोगसे कुछ नहीं देखाइ देता तेसे ही ज्ञानावरणीय कर्मके स्वभावसें आत्माको अनन्त ज्ञान नहीं होता है १ (पडिहार) द्वारपालकेसमान दर्शनावरणीय कर्मका स्वभाव है जैसे राजाको दर्शन चाहनेवालेको द्वारपाल रोक देते है उसी तरह आत्माके दर्शनगुणको दर्शनावरणीय कर्म रोक देता है २ (असि) तरवार, वेदनी कर्मका स्वभाव ऐसा है कि जैसे सहद लगी तलवारकी धारको चाटनेसें अच्छा लगता है मगर जब जीभ कटजाति है तब दुख होता है वैसीही तरह साताबेदनीसें जीवको सुख होता है और असातावेदनीसें जीवको दुख होता है ३ (मज्ज) मदराकीछाक समान मोहनीयकर्मका स्वभाव है जैसे मदिरासें जीव बेभान होजाते है तेसेही मोहनीयकर्मके उदयसें जीव संसारमें मुंझाते हैं यह कर्म आत्माका सम्यगदर्शनको और सम्यक् चारित्र गुणोंको रोकता है अर्थात् रुक देता है ४ (हड) खोडासमान आयुकर्म है जैसे खोडेमें पडे हुए चोर राजाके हुकम बिन नही निकल शकते है तैसे ही आयुकर्मके जोरसे जीव गतीसे नही निकल शकते है ५ (चित्त) इस नामकर्मका स्वभाव चित्रकार जैसा है यह कर्म आत्माके अरूपि धर्मको रोकता है जैसे चितारा अच्छा बुरा नाना प्रकारका चित्राम

बनाता है तेसे ही यह नामकर्म आत्माको अछी बुरी गतियोंमे पहुचा देता है नाना प्रकारके स्वरूपको धारण करा देता है ६ (कुलाल) यह गोत्रकर्म कुभार जैसा है जैसे कुंभार अछे और बुरे नाना प्रकारके बरतन बनाते हैं वैसेही इस कर्मके उदयसें जीव ऊंच निच कुलको धारण करते है ७ (भंडगारीणं) इस अन्तराय कर्मका स्वभाव भंडारी जैसा है क्योंकि जब राजा किसीको दान देनेके लिये भंडारीको कहे परन्तु भंडारी उसको देवे नहीं ऐसेही इस कर्मके उदयसे जीव दानादि नहीं कर शकते है ८ (जहएएसिंभावा) जैसे इनोंका भाव जैसा यह आठोही वस्तुका स्वभाव है (कम्माण) तैसेही आठोही कर्मोंकाभी (विजाण) जानो (तहभावा) तैसेही कर्मोंका स्वभाव ॥ १८ ॥

इहनाणदसणावरण वेयमोहाउनामगोआणि । विग्घंचपणनवदुअठवीस चउतिसयदुपणविह ॥ ३९ ॥

(इहनाण) यह ज्ञानावरणीयकर्म १ (दसणावरण) और दुसरा दर्शनावरणीकर्म २ (वेयमोहाउनामगोआणि) तीसरा वेदनीयकर्म ३ ४ मोहीनीकर्म ५ आयुकर्म ६ नामकर्म और सातमा गोत्रकर्म ७ (विग्घं) अन्तरायकर्म ८ (च) यह आठ कर्म (पण) ज्ञानावरणीयकी उत्तर प्रकृतियों पांच है (नव) और दर्शनावरणीयकी उत्तरप्रकृति नव (दु) वेदनीकी प्रकृति दो (अठवीस) मोहीनीकर्मकी उत्तर प्रकृति अठावीस (चउ) आयुकर्मकी उत्तर प्रकृति चार (तिसय) नामकर्मकी उत्तर प्रकृति एकसो तीन (दु) गोत्रकर्मकी उत्तर प्रकृति दो (पण) और अन्तराय कर्मकी उत्तर प्रकृति पांच (विहं) ऐसे सब कर्मोंकी उत्तर प्रकृति एकसें अठावन जान लेना ॥ १९ ॥

नाणेयदसणावरण वेअणिएचेव अतराएअ । तीस कोडाकोडी अयराणठिईयउक्कोसा ॥ ४० ॥

(नाणेयदंसणावरणवेअणिए) ज्ञानावरणी दर्शनावरणी वेदनी (चेव) निश्चय (अतराएअ) और अन्तराय इन चारो कर्मोंकी (तीसंकोडाकोडी) तीस कोडाकोडी (अयराणं) सागरोपमकी (ठिईयउक्कोसा) उत्कृष्टी स्थिति कही है ॥ ४० ॥

सत्तरिकोडाकोडीमोहणिए वीसनामगोएसु । तित्तीसअयराइ आउठिइबंधउक्कोसा ॥ ४१ ॥

(सत्तरिकोडाकोडी) सित्तर कोडाकोडी सागरोपमकी स्थिति (मोहणिए) मोहनीयकर्मकी है (वीसनामगोएसु) वीस कोडाकोडी सागरोपमकी स्थिति नामकर्म और गोत्रकर्मकी है (तित्तीसंअयराइं) तेत्तीस सागरोपमकी (आउ) आयुकर्मकी (ठिइ) स्थिति कही (बंधउक्कोसा) ऐसे सब कर्मोंकी उत्कृष्टी स्थितिका बंध कहा है ॥ ४१ ॥

बारसमुहुत्तजहन्ना वेयणिएअठनामगोएसु । सेसाणतमुहुत्त एयबंधठिईमाण ॥ ४२ ॥

(बारसमुहुत्तजहन्ना) बारह मुहूर्तकी जघन्यस्थिति (वेयणिए) सकसाय वेदनीयकर्मकी है अकषाय वेदनीकी २ समयकी स्थिति है (अठनामगोएसु) आठ मुहूर्तकी जघन्यस्थिति नामकर्म और गोत्रकर्मकी है (सेसाणंतमुहुत्तं) शेष पांच कर्मोंकी जघन्यस्थिति अन्तरमुहूर्तकी है (एयंबंधठिईमाणं) इस प्रकारसें सब कर्मोंकी उत्कृष्टी और जघन्यसे स्थिति बंधका प्रमाण कहा ॥ ४२ ॥ इति बंधसत्यम् ॥

सतपयपरूवणया दव्वपमाणचखित्तफुसणाय । कालोअअतरभाग भावेअप्पाबहुचेव ॥ ४३ ॥

( संतपयपरूवणया ) सत्पदकी प्ररूपणाद्वार १ ( दव्वपमाण ) फिर सिद्धजीवोंके द्रव्यका प्रमाणद्वार २ ( खित ) क्षेत्र द्वार ३ ( फुसणाय ) सिद्धोंकी स्पर्शनाद्वार ४ ( कालोअ ) कालद्वार ५ ( अंतर ) अन्तरद्वार ६ ( भाग ) भागद्वार ७ ( भाव ) भावद्वार ८ ( अप्पाबहु ) और अल्पाबहुत्वद्वार ९ ( चेव ) निश्चे यह मोक्षके नव द्वार कहे ॥ ४३ ॥

सतसुद्धपयत्ता विज्जतखकुसुमव्वनअसंत । मुक्खत्तिपयतस्सउ परूवणामग्गणाईहिं ॥ ४४ ॥

( संत ) मोक्ष छतो है ( सुद्ध ) शुद्ध ( पयत्ता ) पद होनेसे ( विज्जतंखकुसुमव्वनअसंतं ) यह विद्यमान है परन्तु यह आकाशके कुसुमकी तरह अछतो नहीं है ( मुक्खत्तिपयतस्सउ ) यह मोक्षपदकी ( परूवणा ) प्ररूपणा ( मग्गणाईहिं ) मार्गणाद्वारों विचारसे कहते हैं ॥ ४४ ॥

गइइंदीएकाय जोएवेयकसायनाणेय । संजमदंसणलेसा भवसम्मे सन्नि आहारे ॥ ४५ ॥

( गइ ) गतिमार्गणा ४ ( इंदीए ) इंद्रियमार्गणा ५ ( काय ) कायमार्गणा ६ ( जोए ) योगमार्गणा ३ ( वेय ) वेदमार्गणा ३ ( कसाय ) कषायमार्गणा ४ ( नाणेय ) ज्ञानमार्गणा ८ ( संजम ) संयममार्गणा ७ ( दंसण ) दर्शनमार्गणा ४ ( लेसा ) लेश्यामार्गणा ६ ( भव ) भव्यमार्गणा २ ( सम्मे ) सम्यक्त्वमार्गणा ६ ( सन्नि ) संज्ञिमार्गणा २ ( आहारे ) आहार मार्गणा २ ॥ ४५ ॥

नरगइपणिंदितसभव सन्निअहक्खायखइअसम्मत्ते । मुक्खोणाहारकेवल दंसणनाणेनसेसेसु ॥ ४६ ॥

(नरगइ) मनुष्यगतिसें १ (पणिंदि) पंचेन्द्रिजातिसें २ (तस) त्रसकायसें ३ (भव) भव्यपणसें ४ (सन्नि) संनी पंचेन्द्रिसें ५ (अहक्खायं) यथाख्यातचारित्रसें ६ (खइअसम्मत्ते) क्षायकसम्यक्त्वसें ७ (मुक्खो) मोक्ष जाते हैं और (णाहार) अणहारीक पदसें ८ (केवलदंसण) केवल दर्शनसें ९ (नाणे) और केवलज्ञानसें इन दश मार्गणा द्वारसें जीवों मोक्ष जाते हैं १० (नसेसेसु) परन्तु शेष ५२ मार्गणाओंसें मोक्ष नही जाते ॥ ४६ ॥ इति प्रथमद्वार ॥

दवपमाणेसिद्धाण जीवदव्वाणिहुतिणताणि । लोगस्सअसखिज्जे भागेइक्कोयसव्वेवि ॥ ४७ ॥

(दवपमाणेसिद्धाणं) सिद्धोंके द्रव्यकाप्रमाण (जीवदव्वाणिहुतिणंताणि) सिद्धोंमें जीवद्रव्य अनन्ता हैं ॥ इति दुसरा द्वार २ (लोगस्समसंखिज्जेभागे) चौदह राजलोकके असंख्यातमे भागमे (इक्कोय) एक सिद्ध और (सव्वेवि) सब सिद्ध रहते हैं ॥ इति तीसरा द्वार ३ ॥ ४७ ॥

फूसणाअहिआकालो इगसिद्धपडुच्चसाइओणंतो । पडिवायाभावाओ सिद्धाणअतरनत्थि ॥ ४८ ॥

(फूसणा) स्पर्शना सिद्ध जीवोंकी (अहिया) अधिक है यह चौथा द्वार ४ (कालो) काल (इगसिद्धपडुच्चसाइओणंतो) एक सिद्ध आश्रित सादि अनन्त स्थिति है और अनेक सिद्ध आश्रित अनादि अनन्त स्थिति है ॥ इति

कालद्वार ५ ( पडियायाभावाओ ) सिद्धोंके जीवोंको पिछा पडनेका अभाव है ॥ इति छठा द्वार ६ ( सिद्धाणंअंतर-नत्थि ) सिद्धोंके जीवोंको अन्तर नहीं है कालकृत और क्षेत्रकृत दोनोंसें इति सातमा द्वार ॥ ४८ ॥

सव्वजियाणमणंते भागेतेतेसिंदसणनाण । खइएभावेपरिणामि एअपुणहोइजीवत्त ॥ ४९ ॥

( सव्वजियाणमणंते ) सब संसारी जीवोंसे सिद्धके जीवों अनन्तमें ( भागे ) भागमे हैं इति आठमो द्वार ८ ( तेतेसिं दंसणनाणं ) उन सिद्धोंके जीवोंके केवलदर्शन और केवलज्ञान ( खइए ) क्षायिक ( भाव ) भावमे है ( परिणामी एअ ) परिणामी है ( पुण ) यह पुनः ( होइजीवत्त ) जीवत्वपना है ॥ ४९ ॥

थोवानपुससिद्धा थीनरसिद्धायकमेणसखगुणा । इअमुक्खतत्तमेअ नवतत्तालेसओभणिआ ॥ ५० ॥

( थोवा ) सबसे कम ( नपुस ) नपुंसक ( सिद्धा ) सिद्ध हुवा ( थी ) नपुंसकसे स्त्रीसिद्ध संख्यातगुणा अधीक हैं स्त्री सिद्धसे ( नरसिद्धा ) पुरुष सिद्ध संख्यातगुणे हुए ( कमेणसखगुणा ) अनुक्रमें संख्यातगुणा जानना ( इअमुक्ख ) यह मोक्ष ( तत्तमेअं ) तत्त्व जाणना इस प्रकारसें नव भेद कहे ( नवतत्तालेसओभणिआ ) इस प्रकारे नव तत्त्व संक्षेपसे कहेगये ॥ ५० ॥

जीवाइनवपयत्थे जोजाणइतस्सहोइसम्मत्त । भावेणसद्दहतो अयाणमाणेविसम्मत्तं ॥ ५१ ॥

( जीयाइ ) जीयादि ( नवपयत्थे ) नव पदार्थको ( जोजाणइ ) जो जीव जाणते है ( तस्सहोइसम्मत्त ) उस जीवको

अयदयही सम्यक्त्व हो (भावेणसद्दहंतो) और भावसें जो सर्द है सो (आयाणमाणेवि) अजान जीयोकोभी (सम्मत्त) सम्यक्त्व प्राप्ति होवे ॥ ५१ ॥

सद्याइजिणेसरभासिआइ वयणाईनमहाहुति । इअबुद्धीजस्समणे सम्मत्तनिच्चलंतस्स ॥ ५२ ॥

(सद्याइं) सर्व (जिणेसरभासिआइं) जिनेश्वर महाराजके कहे हुए (वयणाइं) वचन (नमहाहुंति) अन्यथा नही है अर्थात् सत्य है (इअबुद्धीजस्समणे) ऐसी बुद्धि जिसके मनमें होवे (सम्मत्तनिच्चलंतस्स) उस प्राणीका निश्चल सम्यक्त्व होवे ॥ ५२ ॥

अतोमुहुत्तमित्तपि फासिअहुज्जजेहिंसम्मत्त । तेसिंअवड्ढपुग्गल परिअट्टोचेवसंसारो ॥ ५३ ॥

(अतोमुहुत्तमित्तपि) एक अन्तरमुहुर्त्तमात्रभी (फासिअंहुज्जजेहिं) स्पर्श हुआ हो जिसको (सम्मत्तं) सम्यक्त्वका (तेसिं) तिस जीयको (अवड्ढ) अर्ध (पुग्गलपरिअट्टो) पुद्गल परावर्तक उसको परिभ्रमण करना होगा (चेव) निश्चयकरेके (ससारो) संसारमें बाद मोक्षमें आवेंगे ॥ ५३ ॥

उस्सप्पिणीअणता पुग्गलपरिअट्टओमुणेअव्वो । तेणंतातीअद्धा, अणागयद्धाअणंतगुणा ॥ ५४ ॥

(उस्सप्पिणीअणंता) अनन्ती उत्सर्पिणी और अनन्ती अवसर्पिणी आने पर (पुग्गलपरिअट्टओ मुणेअव्वो) एक पुद्गल परावर्त्तन होता है (तेणंताईअद्धा) तैसा अनन्ता पुद्गल परावर्त्तन अतितकाले हो चुके (अणागयद्धाअणंतगुणा) और अनागतकाले अनन्तगुणा आगे आवेंगे ॥ ५४ ॥

**जिणअजिणतित्थतित्था गिहिअन्नसलिंगथीनरनपुसा । पत्तेअसयबुद्धा बुद्धबोहिइकणिकाय ॥ ५५ ॥**

( जिण ) जिनसिद्ध १ ( अजिण ) अजिनसिद्ध २ ( तित्थ ) तीर्थसिद्ध ३ ( तित्था ) अतीर्थसिद्ध ४ ( गिहि ) गृहीलिंग सिद्ध ५ ( अन्न ) अन्यलिंगेसिद्ध ६ ( सलिंग ) स्वलिंगसिद्ध ७ ( थी ) स्त्रीलिंगसिद्ध ८ ( नर ) पुरुषलिंगसिद्ध ९ ( नपुसा ) नपुंसकलिंगसिद्ध १० ( पत्तेअ ) प्रत्येकबुद्धसिद्ध ११ ( सयंबुद्धा ) स्वयंबुद्धसिद्ध १२ ( बुद्धबोहि ) बुद्धबोधितसिद्ध १३ ( इकणिकाय ) एकसिद्ध १४ और अनेकसिद्ध १५ यह सिद्धके पन्नरह भेद संक्षेपसें कहा फिर विशेष दिखलाते है ॥५५॥

**जिणसिद्धाअरिहंता अजिणसिद्धायपुंडरियपमुहा । गणहारितित्थसिद्धा अतित्थसिद्धायमरुदेवी ॥५६॥**

( जिणसिद्धा ) तीर्थंकर होके मोक्ष गये यह तीर्थंकरसिद्ध ( अरिहंता ) रिषभादि अरिहंतसिद्ध १ ( अजिणसिद्धाय पुंडरियपमुहा ) अजिनसिद्ध सामान्य केवली पुंडरिक गणधर आदि २ ( गणहारितित्थसिद्धा ) गणधर गौतमादि तीर्थ सिद्ध ३ ( अतित्थसिद्धायमरुदेवी ) अतीर्थसिद्ध यह मरुदेवी ४ ॥ ५६ ॥

**गिहिलिंगसिद्धभरहो वलकलचीरीयअन्नलिंगम्मि । साहुसलिंगसिद्धा थीसिद्धाचंदणापमुहा ॥ ५७ ॥**

( गिहिलिंगसिद्ध ) गृहीलिंग सिद्ध हुये ( भरहो ) यह भरतादि ५ ( वलकलचीरीय ) वल्कलचीरीयादि तापसके वेषमें जो सिद्ध हुये ( अन्नलिंगम्मि ) यह अन्यलिंग सिद्ध जानना ६ ( साहुसलिंगसिद्धा ) साधुके वेषमें जो सिद्ध हुए यह स्वलिंगसिद्ध ७ ( थीसिद्धाचंदणापमुहा ) स्त्रीके लिंगमें जो सिद्ध हुए यह चंदनबालादि ८ ॥ ५७ ॥

पुसिद्धागोयमाई गंगेयाईनपुसयासिद्धा । पत्तेयसयवुद्धा भणियाकरकडुकविलाई ॥ ५८ ॥

( पुंसिद्धागोयमाइ ) पुरुष लिंगसिद्ध गौतमादि० ( गांगेयाईनपुंसयासिद्धा ) गंगेयादि जो सिद्ध हुए वह नपुंसकलिंग सिद्ध १० ( पत्तेयसयंवुद्धा ) प्रत्येकबुद्धसिद्ध और स्वयंबुद्ध अनुक्रमसें ( भणिया ) कहा ( करकंडु ) करकंडु राजा ११ ( कपिलाई ) और कपिलआदि कहे १२ ॥ ५८ ॥

तहवुद्धयोहिगुरुवोहिया इगसमयएगसिद्धाय । एगसमएविअणेगा सिद्धातेणेगसिद्धाय ॥ ५९ ॥

( तह ) फिर तैसें ही ( वुद्धयोहिगुरुयोहिया ) बुद्धबोधित सिद्ध हुए वह गुरुके उपदेशसें १३ ( इगसमयएगसिद्धाय ) एक समयमें एकही सिद्ध होए एक सिद्ध महावीर आदि १४ ( एगसमएविअणेगा ) ( सिद्धातेणेगसिद्धाय ) और एक समयमें अनेक सिद्ध होय वह रिषभादि अनेक सिद्ध कहिये १५ ॥ ५९ ॥

जइआइहोइपुच्छा जिणाणमग्गंमिउत्तरतइया । इक्कस्सनिग्गोयस्स अणंतभागोयसिद्धिगओ ॥ ६० ॥

( जइआइहोइपुच्छा ) जिस जिस समयपर भगवान्को पुछनेमें आवे ( जिणाणमग्गंमिउत्तरंतइया ) उस उस समय पर जिनेस्वर महाराजके मार्गमें यह ही उत्तर मिलता है कि ( इक्कस्सनिग्गोयस्सअणंतभागोय ) एक निगोदके अनंतमें भागे ( सिद्धिगओ ) सिद्धोमें गये हे ॥ ६० ॥

इति नवतत्त्वप्रकरण समाप्तम् ।

# ॥ अथ श्रीदडकप्रकरण मूलसहित हिन्दी अनुवादसहित प्रारम्यते ॥

मेउचउवीसजिणे तस्सुत्तवियारलेसदेसणओ । दडगपयहिंतेच्चिय थोसामिसुणेहभोभवा ॥ १ ॥

(नमिउंचउवीसजिणे) चोवीश जिनेश्वरोंको नमस्कारकरके (तस्सुत्तवियारलेसदेसणओ) उणुंके सूत्रोंमें कहा लेशमात्र कहनेसे (दडगपयहिंतेच्चिय) दंडगके पदोंकरके उन भगवानोंकी (थोसामिसुणेहभोभवा) मैं स्तवना हुं सो हेभव्यप्राणिजीवो तुम सुनो ॥ १ ॥

इआअसुराई पुढवाईबेइंदियादओचेव । गब्भयतिरियमणुस्सा वंतरजोइसियवेमाणी ॥ २ ॥

(नेरइआ) सात नरकको १ दंडक (असुराई) असुरादि भुवनपतिका १० दश दंडक (पुढवाई) पृथ्वीकायादि डक (बेइंदियादओचेव) दो इंद्रियादि विकलेंद्रिके १ दंडक (गब्भयतिरिय) गर्भजतिर्यंचका २० ) गर्भज मनुष्यका २१ मांदंडक (वंतर) व्यंतरका २२ मांदंडक (जोइसिय) ज्योतिषि देवोंका २१ ।) और वैमानिक देवोंका २४ मांदंडक ऐसे सब मिलकर चोवीश दंडक समज लेना ॥ २ ॥

मा सरीरमोगाहणायसघयणा । सन्नासठाणकसाया लेसइंदीयदुसमघाया ॥ ३ ॥

( संक्षिप्तयरीत्इमा ) यह समग्रहणीनीगाथा संक्षेप मात्र कहे है ( सरीर ) शरीरद्वार १ ( ओगाहणाय ) अवगाहना द्वार २ ( संघयणा ) संघयणद्वार ३ ( सन्ना ) संज्ञाद्वार ४ ( संठाण ) संस्थानद्वार ५ ( कसाया ) कषायद्वार ६ ( लेस ) लेश्याद्वार ७ ( इंदिय ) इन्द्रियद्वार ८ ( दुसमुग्घाया ) दो प्रकारे समुद्घातद्वार ९ ॥ ३ ॥

दिठीदंसणनाणे जोगुवओगोववायचवणठिई । पज्जत्तिकिमाहारे सन्निगइआगईवेए ॥ ४ ॥

( दिठी ) दृष्टिद्वार १० ( दंसण ) दर्शनद्वार ११ ( नाणे ) ज्ञानद्वार अज्ञानद्वार १२ ( जोगु ) योगद्वार १३ ( उवओगो ) उपयोगद्वार १४ ( उवाय ) उपपातद्वार १५ ( चवण ) च्यवनद्वार १६ ( ठिइ ) स्थितिद्वार १७ ( पज्जत्ति ) पर्याप्तिद्वार १८ ( किमाहारे ) किमाहारद्वार १९ ( सन्नि ) संज्ञाद्वार २० ( गई ) गतिद्वार २१ ( आगई ) आगतिद्वार २२ ( वेद ) वेदद्वार २३ षपुन अल्पबहुत्यद्वार २४ इति चौवीसद्वार आणना ॥ ४ ॥

चउगब्भतिरियवाउसु मणुआणपंचसेसतिसरीरा । थावरचउगेदुहओ अंगुलअसंखभागतणू ॥ ५ ॥

( चउगब्भतिरियवाउसु ) गर्भजतिर्यंच और वायुकायके औदारिक वैक्रिय तेजस और कार्मण यह चार शरीर होते है ( मणुआणपंच ) ओर मनुष्योंके पांचोही शरीर होते है ( सेसतिसरीरा ) बाकीके पचवीश दंडकोंके विषे तिन तिन शरीर है १३ देवता १ नारकी यह १४ दंडकमें वैक्रिय १ तेजस २ कार्मण ३ यह ३ शरीर होवे थावर ४ विक लेंद्री ३ एवं ७ दंडकमें औदारिक १ तेजस २ कार्मण ३ यह ३ शरीर होवे इति १ शरीरद्वार ॥ ॥ ५ ॥ ( थावरचउ

गेसुहमो ) वनस्पतिवरजके चार स्थावरको जघन्य और उत्कृष्ट ऐसे दो प्रकारे ( अगुलअसंखभागतणु ) अंगुलके असंख्यातमें भागे शरीरकी अवगाहना होति है ॥ ५ ॥

सव्वेसिंपिजहन्ना साहावियअगुलस्ससखसो । उक्कोसपणसयधणू नेरइयासत्तहत्थसुरा ॥ ६ ॥

( सवेसिंपिजहन्ना ) सब दण्डकोंके विषे जघन्यसें ( साहावियअगुलस्सअसंखंसो ) स्वाभाविक अंगुलके असंख्यातमे भागे शरीर होवे है ( उक्कोसपणसयधणू ) और उत्कृष्टी अवगाहना पांचसें धनुष्यकी ( नेरइया ) नारकीके जीवोंकी है ( सत्तहत्थसुरा ) और देवोंका उत्कृष्टा शरीरमान सात हाथका होता है ॥ ६ ॥

गब्भयतिरिसहस्सजोयण वणस्सईअहियजोयणसहस्स । नरतेइदितिगाऊ बेइंदियजोयणेबार ॥७॥

( गब्भयतिरिसहस्सजोयण ) गर्भजतिर्यचका शरीर एक हजार जोजनका है ( वणस्सईअहियजोयणसहस्सं ) और वनस्पतिकायका शरीर एक हजार जोजनसें कुछ अधिक होते है ( नरतेइदितिगाऊ ) मनुष्य और तेइन्द्रिका शरीर तिन गाउका होता है ( बेइदियजोयणेबार ) और बेइन्द्रिका शरीर बारह जोजनका है ॥ ७ ॥

जोयणमेगचउरिंदि देहमुच्चत्तणसुयभणिय । वेउव्वियदेहपुण अगुलसखसमारभे ॥ ८ ॥

( जोयणमेगचउरिंदि ) एक जोजन चौरेन्द्रिका ( देहमुच्चत्तणंसुयभणियं ) शरीरका उंचपणा सूत्रमे कहा है ( वेउवि

यदेहगुण ) फेर वैक्रिय शरीरका अनुमान कहते है ( अंगुलसंखसमारंभे ) औदारिक शरीरवालोंके तथा वैक्रिय शरीर-वालोंके उत्तर वैक्रिय आरंभतीवेर अंगुलके संख्यातमे भागे होता है ॥ ८ ॥

देवनरअहियलख्ख तिरियाणंनवयजोयणसयाइ । दुगुणंतुनारयाण भणियवेउव्वियसरीर ॥ ९ ॥

( देवनरअहियलख्ख ) देवताका वैक्रियशरीर एक लाखजोजनका होता है और मनुष्यका वैक्रियशरीर एक लाख जोजनसें कुछ अधिक होता है ( तिरियाणंनवयजोयणसयाइ ) और तिर्यंचका वैक्रिय शरीर नवसें जोजनका ( दुगुणंतुनारयाण ) और नारक्योका शरीर मूलसें दूना होता है ( भणियंवेउव्वियसरीरं ) इसप्रकारे वैक्रिय शरीरका प्रमाण कहा ॥ ९ ॥

अतमुहुत्तनिरये मुहुत्तचत्तारितिरियमणुएसु । देवेसुअद्धमासो उक्कोसविउव्वणाकालो ॥ १० ॥

( अतमुहुत्तनिरये ) नारकयोंके उत्तरवैक्रियशरीरका काल अंतर्मुहूर्तका होवे है फेर दुसरा करणा पडता है ( मुहु त्तचत्तारितिरियमणुएसु ) मनुष्य और तिर्यंचके वैक्रिय शरीरका काल मान चार मुहूर्तका है ( देवेसुअद्धमासो ) और देवोके उत्तरवैक्रियशरीरका काल एकपक्षदिनका ( उक्कोसविउव्वणाकालो ) इस प्रकारसें वैक्रिय शरीरका उत्कृष्टका उमान कहा है ॥ इति शरीर अवगाहना द्वार २ ॥ १० ॥

थावरसुरनेरइया असंघयणायविगलछेवट्ठा । संघयणछगगब्भय नरतिरिएसुमुणेयव्वं ॥ ११ ॥

( थावरसुरनेरइया ) पांच स्थावर तेरे देवता और एक नारक ऐसे सब मिळके उगणीसदंडकोंके विषे (असंघयणाय) संघयण नहीं है ( विगळछेवट्ठा ) और तीन विकलेंद्रिको एक छेवठा संघयण है ( संघयणछक्कंगब्भय ) छे संघयण गर्भजको ( नरतिरिएसुविमुणेयव्वं ) मनुष्य और तिर्यंचको जान लेना ॥ इति चोविस दंडके संघयण द्वार ३ ॥ ११ ॥

सव्वेसिंचउदहवासन्ना, सव्वेसुरायचउरसा । नरतिरियछसठाणा हुंडाविगलिंदिनेरइया ॥ १२ ॥

( सव्वेसिंचउदहवा ) सब दंडकोंके विषे चार तथा दश ( सन्ना ) संज्ञा होती है ॥ इति चोवीश दंडकके चतुर्थ संज्ञाद्वार ( सव्वेसुरायचउरसा ) सब देवोंका समचोरस संस्थान है ( नरतिरियछसठाणा ) मनुष्य और तिर्यंचको छही संस्थान होवे है ( हुंडाविगलिंदिनेरइया ) विकलेंद्रि और नारकीको एक हुंडक ही संस्थान होता है ॥ १२ ॥

नाणाविहधयसूई बुब्बुयवणवाउतेउअपकाया । पुढवीमसूरचंदा—कारासंठाणओभणिया ॥ १३ ॥

( नाणाविह ) नाना प्रकारका ( धय ) ध्वजाके आकारे संस्थान ( सूइ ) सुईके आकारे ( बुब्बुय ) जलके बुद्बुदाके आकारे ( वणवाउतेउअपकाया ) अनुक्रमसें वनस्पतिकाय वाउकाय तेउकाय और अपकायका है ( पुढवीमसूरचंदा कारा ) और पृथ्वीकायका मसूरकीदाळ अथवा चन्द्रके आकारे ( संठाणओभणिया ) इस प्रकारसें चोवीस दंडकके पंचम संस्थानद्वार कहा ॥ १३ ॥

सव्वेविचउकसाया लेसछक्कंगब्भतिरियमणुएसु । नारयतेउवाऊ विगलावेमाणियतिलेसा ॥ १४ ॥

( सवेविचउकसाया ) सर्व दंडकोके विषे चारोही कषाय होते है इति चोवीस दंडकके छठा कषायद्वार ॥ ( छेसछकं गब्भतिरियमणुएसु ) छेहीलेसा गर्भज तिर्यंच और मनुष्यको होते है ( नारयतेऊवाऊ ) और नारक तेउकाय वाउकाय ( विगला ) और तिनविकलेंद्रि एसे छे दंडकोके विषे प्रथमकी तीन लेस्या होता है ( वेमाणियतिलेसा ) और वैमाणिक देवोंको अन्तकी तीन लेस्या होति है ॥ १४ ॥

जोइसियतेउलेसा सेसासव्वेविहुतिचउलेसा । इन्दियदारसुगम मणुआणसत्तसमुग्घाया ॥ १५ ॥

( जोइसियतेउलेसा ) और ज्योतिषीको एक तेजोलेस्याही होति है ( सेसासव्वेविहुतिचउलेसा ) और शेष सब दंडकोके विषे कृष्णादि चार लेस्या है इति चोवीस दंडके लेस्याद्वार ७ ( इन्दियदारंसुगमं ) और इन्द्रियद्वार तो सुगम है ८ ॥ ( मणुआणसत्तसमुग्घाया ) मनुष्यको सातोही समुद्घात होति है ॥ १५ ॥

वेयणकसायमरणे वेउव्वियतेयएयमाहारे । केवलियसमुग्घाया सत्तइमेहुतिसन्नीण ॥ १६ ॥

( वेयण ) वेदना ( कसाय ) कषाय ( मरणे ) और मरण ( वेउव्विय ) वैक्रिय ( तेयएय ) तेजस और ( आहारे ) आहारक ( केवलियसमुग्घाया ) केवली समुद्घात ( सत्तइमेहुतिसन्नीण ) इस प्रकारसें सातोही समुद्घात संज्ञि-पंचेन्द्री मनुष्यको होता है ॥ १६ ॥

एगिंदियाणकेवलि तेउआहारगविणाउचचारि । तेवेउव्वियवज्जा विगलासन्नीणतेचेव ॥ १७ ॥

(एगिंदियाणकेवलि) एकेन्द्रीको केवली (तेउआहारगविणाउचत्तारि) तथा तेजस और आहारक इस तीनुको वरजके वाकीका चार समुद्घात एकेन्द्रिको होता है (सेसेउविययज्जा) यह तिन और वैक्रिय यह चार वरजके (विगला सन्नीणवे) तीन समुद्घात विकलेन्द्रि और असन्नीको होता है (चेव) निश्चे करके ॥ १७ ॥

पणगब्भतिरिसुरेसु नारयवाऊसुचउरतियसेसे । विगलदुदिट्ठीथावर मिच्छत्तिसेसातियदिट्ठी ॥ १८ ॥

(पणगब्भतिरिसुरेसु) परन्तु गर्भज तिर्यंच और तेरह देवोंको प्रथमका पांच समुद्घात होता है (नारयवाऊसु) नारक और वाउकायके विषे प्रथमका (चउर) चार समुद्घात है (तियसेसे) और शेषके सात दंडकोंके विषे प्रथमका तीन समुद्घात होता है ॥ इति चोवीस दंडके नवमा समुद्घात द्वार ॥ (विगलदुदिट्ठी) विकलेन्द्रिको दो दृष्टि होती है एक सम्यक् और दुसरी मिथ्यादृष्टि ऐसे दो (थावर) पांच स्थावरको (मिच्छत्ति) एक मिथ्यादृष्टिही होति है (सेसतियदिट्ठी) शेष रहे हुये जो सोलह दंडक उसके विषे सम्यक् मिश्र और मिथ्यात्व यह तीन दृष्टि होति है ॥१८॥ इति चौविश दंडकके दशमा दृष्टि द्वार ॥

थावरबितिसुअचक्खु चउरिंदिसुतद्दुगसुपभणिय । मणुआचउदसणिणो सेसेसुतिगतिगमणिय॥१९॥

(थावर) पांच स्थावरको (बितिसुअचक्खु) तथा बेइन्द्रि और तेइन्द्रिको एक अचक्खुदर्शनही होता है (चउरिंदिसु) चउरिंद्रिको (तद्दुगसुपभणियं) चक्षु तथा अचक्षु ऐसे दो दर्शन सूत्रमे कहा है (मणुआचउदसणिणो) और

